होठों से निकलकर तुम्हारे कानों तक पहुंचना चाहता था।

मुझे मालूम था तुम ने शुरू से ही मुझे एक वस्तु की तरह आंका था। तुम ने सराय के मालिक को पांच फ्रैंक देने से पहले मुझे देखना चाहा था। मैं तुम्हें छोटी सी बच्ची लगी थी—पर मैं ने तुम्हें विश्वास दिलाया था कि मैं सोलह वर्ष से कम नहीं था। गैस की पीली रोशनी मेरी पीठ की ओर थी मैं पीछे दीवार की तरफ सरक गयी थी और गैस की बत्ती को ऊंचा कर मैं ने उस की रोशनी अपने चेहरे पर पड़ने दी, ताकि तुम मुझे अच्छी तरह से देख सको। तुम कितनी ही देर मेरी नीली आंखों में देखते रहे और फिर अपनी आंखों से मेरी गरदन और छाती को मापते रहे, और फिर तुम ने फैसला कर लिया कि मैं बहुत सुन्दर हूं।

'मैं तुम्हें कैसा लगता हूं?' तुम ने मुझ से पूछा था।

मैं तुम्हें रोज गली में से गुजरते हुए देखा करती थी। तुम अपनी पीठ पर एक बड़ा-सा थैला लिये हुए होते थे। तुम सिर पर हैट नहीं लगाते थे और मैं रोज सोचती थी कि तुम्हारे सिर को बड़ी धूप लगती होगी। धूप के कारण तुम्हारी आंखों में लाल डोरे खिंचे हुए होते थे। तुम मुझे बड़े अच्छे लगते थे। लोग तुम्हें दीवाना कहते थे और तुम्हें मजाक में 'फाऊ राऊ' कहकर बुलाते थे।

तुम जब मेरे छोटे-से कमरे में आकर मेरी चारपाई पर बैठ गये तो मैं ने दीवार से टंगी हुई अपनी दोनों गुड़ियों को उतारकर तुम्हारी बांहों में डाल दिया। सराय में आने से पहले मैं अपने गांव में इन गुड़ियों के साथ खेला करती थी अपनी सहेलियों के साथ 'घर घर' खेला करती थी सराय में 'घर घर' नहीं खेला जाता। जो भी आदमी पांच फ्रैंक देकर आता है वह सराय में आते समय घर का सपना अपने साथ लेकर नहीं आता। पर तुम्हें देखकर मेरा 'घर घर' खेलने का मन हुआ था।

तुम मेरी दोनों गुड़ियों को दोनों हाथों में पकड़कर हंसने लगे तो मैं ने तुम्हें कहा था—"मैं इन गुड़ियों की मां हूं, तुम इन गुड़ियों के पिता। मेरी बात तुम्हारे कानों में से गुजर तुम्हारे दिल में उतर जाये इसलिए यह बात कहते हुए मैं ने तुम्हारे कानों को चूम लिया था। मेरा दीवाना मेरा फाऊ राऊ मैं तुम्हारे कान चूमते हुए तुम्हारे कानों में कहती रही थी।

तुम्हें याद है जब तुम ने पीली कोठी के आधे भाग को किराये पर ले उस में अपना स्टूडियो बनाया था, और पहले दिन छोटा-सा स्टोव खरीद तुम ने उस पर अपने लिए खाना बनाया था तो तुम्हारे पास चम्मच कोई नहीं था। रोटी खाते समय तुम ने माम की तश्तरी में से मांस का टुकड़ा निकालने के लिए अपने ब्रश को उल्टा कर, उस की डण्डी को चम्मच बना लिया था। उस दिन तुम्हें अपनी रोटी में से अपने रंगों की खुशबू आती रही थी।—पर तुम्हें यह मालूम नहीं कि तुम जब शाम को मेरे कमरे में आ मुझे अपनी बांहों में भींच लेते थे तो मेरा अन्दर-बाहर तुम्हारे रंगों की खुशबू से भर जाता था। तुम चले जाते थे तो मुझे सारी रात अपने शरीर में से तुम्हारे रंगों

की खुशबू आती रहती थी। मैं सोचती थी, तुम्हें किसी दिन अपना वह सपना भी सुनाऊँगी जिस म से, जब मैं सो जाती थी, तो तुम्हारे रंगों की खुशबू आती थी।

और जब तुम्हारा चित्रकार दोस्त पाल गोगां तुम्हारे पास रहने के लिए आया था, एक रात उस ने भी तुम्हारे साथ उस सराय म आना चाहा था तो मुझे मालूम ह कि तुम ने उसे सख्त ताकीद की थी—'तुम सराय की कोई लडकी चुन लेना, पर राशेल को नही चुनना। राशेल सिर्फ मेरे लिए ह" तो मैं ने समझा कि मेरे मन की बात तुम्हारे कानो तक पहुँच गयी थी। और मैं अपनी गुडिया की तरह इस पटाने अपनी बात के साथ भी खेलने लगी कि मैं सिर्फ तुम्हारे लिए थी।

"अब तुम मुझे प्यार नही करते" मैं ने एक अधिकार से तुम्हे उलाहना दिया।

"तुम यह कसे कह सकती हो, मेरी कबूतरी।' तुम ने मेरी गरदन पर अपने होठ रख मुझ से पूछा था।

"तुम कितने दिन मुझे मिलने नही आये, तुम ने मुझे भुला दिया ह। मैं ने बड लाड से तुम्ह ताना मारा।

'मैं अपने दोस्त के लिए घर सजा रहा था। उस के स्टूडियो मे फूल लगाता रहा, बाहरली दीवार को मैं फिर पीला रग करता रहा—पर तुम्हें मैं हमेशा याद करता रहा हूँ' तुम ने मुझे बताया।

"तब भी जब तुम मुझ से दूर थे?' मैं ने इठलाते हुए पूछा।

"तब भी' तुम ने मुझे विश्वास दिलाया।

'यह अपना कान मुझे दे दो' मैं ने हौले से कहा और मेरी उँगलियाँ मेरे होठो की तरह तुम्हारे कानो के पास गुटर-गूँ, गुटर गूँ करने लगी।

और फिर एक दिन दोपहर का समय था। जाने कसा सूरज चढ़ा था, कण कण झुलसा जा रहा था। तुम सिर पर तौलिया बाँधे आये और मेरे हाथो में कागज की एक पोटली पकडा कहने लगे—'मैं तुम्हारे लिए एक चीज लाया हूँ।"

मैं ने उस चीज के गिर्द लिपटा हुआ अखबार का कागज़ खोला। उस के अन्दर एक ड्राइग-पेपर था, उस के अन्दर एक और और उस के अन्दर तुम्हारा कटा हुआ कान पडा हुआ था—आगे मुझे कुछ मालूम नही। जब मुझे होश आया, मैं ने देखा कि मैं सीढ़ियो के नीचेवाले पत्थर पर गिरी पडी थी।

तुम मेरे पास स ?ा चुके थे। पहले अस्पताल तक दूर, फिर पागलखाने तक दूर, फिर इस दुनिया स भी दूर। मैं अपने मन की बात का क्या करूँ? वर्षो पर वर्ष बीतते गये ह। मैं जिंदा नही पर वह बात जिन्दा ह।—मैं सराय की वह लडकी थी, जिस की एक रात की कीमत सिर्फ पाँच फ्रक थी पर मेरे अन्दर जो कुछ वस्तु नही बन सकता था उस कुछ की बात सुनने के लिए समय के पास कान नही थे। उसी कुछ की बात सुनाने के लिए मैं ने तुम से तुम्हारा कान माँगा था जो तुम ने मुझ दे दिया पर विनसट मैं ने तुम्हारा कान इस तरह नही माँगा था खुदा जानता ह, इस तरह नही।

# मैं लिडिया[1]

चालें। तुम मुझे उस लकीर पर खड़े होकर मिले, जो इस दुनिया को दो हिस्सों में बाँटती है—

लकीर के एक ओर सपनों पर रंग चढ़ता है, दूसरी ओर सपनों पर चढ़ा हुआ रंग बेरंग हो जाता है—

एक ओर हर समय जीवन को गरमाये रखनेवाली सुरक्षा होती है, दूसरी ओर जीवन पर हर समय छाया रहनेवाला ठण्डा सहमने का भाव।

अच्छाई दोनों ओर हावी है, पर एक ओर वह गोल छोटे पत्थर की तरह तुम्हारे हाथों में खेलती रहती है और दूसरी ओर वह तुम्हारी मुट्ठी में पकड़े हुए उस नुकीले पत्थर की तरह हो जाती है, जिस की नोक हर समय तुम्हारी हथेली में चुभती रहती है, तुम्हारे मन में चुभती रहती है, तुम्हारे दिमाग में चुभती रहती है।

तुम ने फ्रांस के एक होटल में जब मुझे देखा था, तुम ने पाया था कि मेरे जिस्म का रंग शहद जैसा था। पर इस शहद में मेरे मन की मक्खी भी बैठी हुई थी। तुम्हारे कोमल से मन ने इस मक्खी के डंक को छू लिया—इस के कारण चुभनेवाली साज़िश का तुम्हें पता नहीं था।

तुम तेईस साल की उमर में अपने अमीर बाप से पैसे लेकर फ्रांस देखने के लिए आये थे—फ्रांस की जवानी देखने के लिए, अपनी जवानी के जशन के लिए। और तुम फ्रांस की कला देखने के लिए आये थे। आर्ट गैलरियों में खड़े हो जब तुम ने रंगों की, लकीरों की और उन के सन्तुलन की बातें कीं, मैं बिलख उठी। यह कला तुम्हारे जैसे खूबसूरत जवान और अमीर लड़के के लिए रंगों और रेखाओं का सन्तुलन थी, पर मुझ जैसी अकेली, साधारण और गरीब लड़की के लिए ज़िन्दगी का साथ था, ज़िन्दगी की शक्ति थी, ज़िन्दगी की पनाह थी।

मैं एक तसवीर के सामने खड़ी, तसवीर की तरह जड़ हो गयी थी। रोटी का टुकड़ा और शराब का एक प्याला, तुम ने उस तसवीर की सराहना की थी। पर जैसे हर तसवीर की एक ज़बान होती है, मेरी भी एक ज़बान थी, मैं तुम्हारे कानों में बिलख पड़ी, यह हमारी ज़िन्दगी की एक तमन्ना है। तन की भूख के लिए रोटी का एक टुकड़ा और मन की प्यास के लिए मुहब्बत के कुछ कतरे। हम दुख और भूख

१ सामरसेट माम के उपन्यास 'क्रिसमस हॉलीडे' की पात्र लिडिया।

के मारे हुए लोगो की तमन्ना ! पर यह इतना-सा भी हमारी किस्मत में कहा ? चार्ल्स ! यह तसवीर हमारी एक चीख है

मैं ने जब पहली बार यह चीख सुनी थी इस की पीडा से मेरे जिस्म का आधा हिस्सा मारा गया था । वेश्या बनना ऐसा इनसान बनना है जिस के जिस्म का आधा हिस्सा मारा गया हो ।

मेरी छाती में एसा दिल है जो कुछ दिनो के लिए या कुछ वर्षों के लिए किसी से मुहब्बत नही कर सकता, उस की मुहब्बत उस की उमर जितनी ही हो सकती है । इस तरह के मन को अपनी छाती में रखे, रोज अपना तन किसी को बेचना, क्या जिस्म के आधे हिस्से के मारे जाने का सबूत नही ?

तुम ने जब यह चीख सुनी, इस की पीडा से तुम्हारे जिस्म का आधा हिस्सा मारा गया । चिन्तक बनना भी ऐसा इनसान बनना है, जिस के जिस्म का आधा हिस्सा मारा गया हो—

मैं पाँच दिन तुम्हारे होटल के कमरे में रही । तुम अपनी जवानी का जश्न मनाने के लिए फ्रास आये थे, पर मुझ से बातें करते हुए तुम्हें अपनी जवानी की बात विस्मृत हो गयी । अगो में जवानी की चमक और जेब में हजारो के नोट पा, चुपचाप बैठ रहना, देखते जाना और सोचते जाना भी क्या जिस्म के आधे हिस्से के मारे जाने का सबूत नही ?

मेरा बाप रूस का एक अमनपसन्द शहरी था । समय की उथल-पुथल ने उसे गलत समझा और मरवा दिया । मैं घर से बेघर हुई और जुबान से बेजुबान । जिन्दा रहने के लिए रोटी का एक टुकडा चाहिए था और मुहब्बत के कुछ क्षण ।

मैं ने फ्रास मे एक बहुत ही खूबसूरत आदमी से प्यार किया, पर वह कत्ल के इल्जाम में पकडा गया और अब पन्द्रह साल के लिए जेल में पडा हुआ है । मैं उस के वापस आने का इन्तजार कर रही हूँ और मैं वेश्या हूँ

मैं, जिस ने सपने में भी पराये मर्द का अग नही छुआ

चार्ल्स ! तुम्हारे पास सब कुछ है तुम्हारा देश, तुम्हारी जुबान, पर चिन्ता के कारण तुम्हारा रग हल्का-सा पीला हो गया है । तुम जब मुझ से मिलकर अपने माँ-बाप के पास वापस इगलैण्ड गये, तो उन्होंने समझा कि फ्रास की किसी लडकी ने तुम्हें कोई बुरी बीमारी दे दी थी । वे डॉक्टरो को बुलाने की फिक्र करने लगे थे । तुम, जिस ने एक पल के लिए भी किसी लडकी के अग का स्पर्श नही किया था

चार्ल्स ! इनसान के जिस्म का यह आधा हिस्सा क्यो मारा जाता है ? मैं वेश्या हूँ इस प्रश्न का उत्तर नही ढूँढ सकती, पर तुम चिन्तक हो, तुम इस प्रश्न का उत्तर जरूर ढूँढना—

मैं त्रिदिया

# मैं मारिया[1]

आप ने कई बार उस मैदान के बारे में देखा-सुना होगा जहां कोई घमासान युद्ध हो रहा हो। मुझे सिर्फ यह कहना है कि जंग का मैदान सिर्फ धरती का टुकड़ा नहीं होता, इनसान का सीना भी हो सकता है।

मेरी छाती में सारी उम्र दो फौजें तनकर बैठी रहीं। गले में जंग की वरदी पहने हाथों में हथियार पकड़े, और दिल में एक खौफ लिये—यह खौफ बड़ा अजीब चीज़ होती है यह जिस के दिल में आकर बैठ जाये वह आदमी खौफनाक भी होता है और खौफज़दा भी। सो एक ही समय में दोनों फौजें एक दूसरी को डरा भी रही थीं और एक दूसरी से डर भी रही थीं। अगर इस तरह कहूं—कि ये दोनों ताकतें दो धड़ थे, लाज़िमी था फिर दोनों का नसीब नहीं हुआ था। यह मुझे मालूम था कि किसी दिन मेरे साथ मुहब्बत जैसी घटना घटेगी, इस घटना के स्वाग की मैं कई बार कल्पना किया करती थी पर अपनी आत्मा-दशा अपनी मां की मौत के कारण मुझे यह भी पता था कि इस घटना में एक ऐसा दर्द होगा—दोज़ख जैसा दर्द—जिस में से मुझे उमर भर गुज़रना होगा।

यही वह तकदीर थी जहां खड़े होकर मेरी छाती में जंग शुरू हुई थी और, फलिक्स! तुम्हें देखना और मिलना ऐसे था जैसे मेरे दोनों हाथ एक स्वाग की पकड़न के लिए उठ गये हों और मेरे दोनों पांव एक दोज़ख की आग में जल रहे हों

पहला डिफ़ेंस मैंने यह लिया था कि मैंने तुम्हें भाई कहकर बुलाया था। पर डिफ़ेंस खाली फ़ायर जैसा था जिस से न तुम डरे थे न मैं।

दूसरा डिफ़ेंस मैंने यह लिया था कि तुम्हारे पास जितने पैसे थे मैंने वह खर्च करवा लिये ताकि तुम घबराकर लन्दन से जरमनी वापस चले जाओ। पर यह डिफ़ेंस भी निशाने से चूक गये गोले जैसा था जिसे हवा में से गुज़रते देख तुम हंस दिये थे।

तुम्हें याद होगा कि एक दिन तुम ने मेरे साथ चलते हुए किसी खूबसूरत औरत को ऐसे देखा था कि मेरे भीतर की प्रेमिका की सारी ईर्ष्या एक ही बार में जागकर मेरी नाड़ियों में लहू भर गया था। यह सब कुछ हथियार थे जो तुम ने मेरे भीतर छिड़े युद्ध को बढ़ावा देने के लिए उस दिन भेज दिये थे।

---

१ सिर्फ [illegible] गुर के उपन्यास 'दिवाऊ दिलावर' की पात्र मारिया।

इस का बाहरी रूप भी भयावह था। मैं तुम्हें जो कुछ मेरे हाथ में आया उस से पीटने लगी थी और नोचने लगी थी, जिस का अन्त इस से कम कुछ नहीं हो सकता था कि मैं अपने जिस्म के होठों से तुम्हारे जिस्म को एक ही साँस में पी लूँ। नरक में जल रहे भावों के साथ भी मैं सारे स्वर्ग को अपनी बाँहों में भर लेना चाहती थी— मैं ने वह इकरारनामा फाड़ दिया, जिस से मुझे स्टेज पर गाने के दो हजार गिनी मिलते थे। और मैं ने लन्दन की शोहरत को, दौलत को और शायद हलाल-हराम को भी अलविदा कहकर एक गाँव में वह ऐतिहासिक महल किराये पर ले लिया, जिस में इंग्लैंड की मलिका कभी रह चुकी थी।

यह किराया चुकाने के लिए मैं ने अपना हर कीमती जेवर बेच दिया था पर फिर भी मुझे इस में रहना सस्ता लगा (मैं छोटी होती जब नंगे पाँव इटली में फूल बेचा करती थी, तो उस गरीबी में मैं ने इस महल का सपना देखा था। तुम से मिलकर मुझ लगा था कि उस सपने को सच करनेवाली घड़ी आ गयी थी, और सारी उमर का सपना जब सच होने लगे तो उस घड़ी उस की हर कीमत सस्ती लगती है)।

स्वर्ग मेरी बाहों में था पर मेरे पाँव हवा में लटक रहे थे। पाँव धरती पर रखती थी तो धरती पर दोजख की आग जलती हुई महसूस होती थी—मैं जान गयी थी कि मैं तुम्हें मजा देती थी पर खुशी नहीं। कुएँ में से पानी निकालती और कपड़ों को धोती जब मैं गाती थी तो तुम मेरी आवाज से ऊबने लगे थे। उस आवाज से— जिसे सुनने के लिए लोग दो हजार गिनियाँ देते थे—और मुझे लगा, तुम्हारे मन के सूनेपन को भरनेवाली मैं वस्तु नहीं थी सिर्फ उस सूनेपन को ढकनेवाला एक ढकना था।

इस लिए एक दिन तुम्हें सोता हुआ छोड़कर मैं तुम से दूर चली गयी—

तुम्हारी नजरों में भी मैं देनदार हूँ फलिक्स। और लगता है मेरी इस कहानी को पढ़नेवाले हर पाठक की नजरों में भी मैं देनदार हूँ। पर किसी को पता नहीं कि मेरे अन्दर कैसा घमासान युद्ध छिड़ा हुआ था। यह किसी एक तरफ की हार या जीत का प्रश्न नहीं था—जो भी हारता वह मेरा ही एक हिस्सा होता था—पर, फलिक्स, तुम से दूर जाना सिर्फ ऐसे था जैसे जंग के मैदान को और उस के रक्तपात को तुम से दूर ले जाना। उन ताकतों को दूर ले जाना, जिन्हें सिर्फ धड़ नसीब हुए थे पर सिर नहीं नसीब हुए थे।

/

# मै बलाश[1]

एक स्टराव्ह के स्टूडियो में मैं दीवार की ओर मुँह किये खड़ी थी। किसी के सीढ़िया चढ़ने की आवाज़ आयी

फिर मैं ने सुना—कमरे के दरवाज़े के पास खड़ा होकर कोई कमरे का लगे हुए ताले में एक चाबी घुमा रहा था

चाबी की आवाज़ सुन मेरे शरीर की सब रेखाएँ काँप उठी फिर दरवाज़ा खोलकर जब कोई कमरे के अन्दर आ गया तो मुझे लगा मेरी पीठ पर उस ने अपनी दोनो आँखें गडा दी थी

घबरायी हुई आँखो के भार को पीठ पर उठा सकना मेरे लिए बडा कठिन था। मैं जल्दी वहा से कही चले जाना चाहती थी पर मेरे सामने ईटो की एक बहुत बडी दीवार खडी थी मैं कही नही जा सकती थी

कमरे में आनेवाले ने दीवार म मुह छिपाने का मेरा अधिकार भी छीन लिया और खिडकिया के आगे टगे हुए मोटे परदा को सरकाकर कमरे में आ रहे प्रकाश की सहायता से वह मेरे मुह की ओर देखने लगा

मेरा सारा बदन नगा था उस ने मेरे एक एक अग को देखा और फिर पटक कर मुझे जमीन पर गिरा दिया

मैं जाने कितनी देर औंधे मुँह जमीन पर पडी रही फिर पता नही उसे क्या खयाल आया उस ने मुझे ज़मीन से उठाकर दीवार पर टाग दिया। इस बार वह अपने हाथ में एक चाकू पकडे हुए था

मेरे अग नग थे, और उन के सामने हवा में एक चाकू लहरा रहा था

हवा में लहराता हुआ चाकू मैं ने पहले भी एक बार देखा था। एक रोमन शहज़ादे के घर में मैं नवरतन थी। घर की हर चीज़ बडी कीमती थी। रोमन शहज़ादे ने मुझे बडी कीमती चीज़ें दी। इन चीज़ो में से एक चीज़ कीमती गलतफहमी भी था—मैं ने सोचा, वह मुझ से विवाह कर लेगा। पर जिस वक्त उस ने अपना बच्चा मुझे दे दिया तो वह खुशफहमी मुझ से वापस ले ली

मेरा मास का बुत गली में बेचारा-सा बना खडा था और मेरे सामने हवा म ज़िन्दगी के खौफ का चाकू लहरा रहा था

---

१ सामरसेट माम के उपन्यास 'द मून एण्ड सिक्स पैन्स' का एक पन्टिंग 'बल्गाश'।

इस चाकू से बचने के लिए मैं ने डर्क स्टराएव से विवाह कर लिया। वह जल्द ही मुझे मान ले गया, और मैं ने उस के घर की दीवारों को इस तरह अपने गिर्द लपेट लिया कि हवा में लहराता हुआ चाकू किसी तरह भी मुझ तक न पहुँच सके

स्टराएव एक सीधा-सादा आदमी था, पर उस के बनाये हुए चित्र बिक जाया करते थे, उसे पैसों की कमी नहीं रहती थी। मुझे उस से मुहब्बत नहीं थी, न उस की कला से ही, पर मैं उस के लिए रोटी बनाकर खुश थी, उस के कपड़े सीकर खुश थी, उस के बनाये चित्रों को दीवारों पर सजाकर खुश थी।

एक दिन स्टराएव ने मुझे बताया कि वह अपने एक बीमार दोस्त को अपने घर लाकर रखना चाहता था। इस दोस्त को मैं ने देख रखा था। वह उस समय का एक बहुत बड़ा चित्रकार था। मैं ने स्टराएव की अब तक हर बात मानी थी, पर यह नहीं मानी। एक नहीं हजार मिन्नतें कर यह बात मानने से इनकार कर दिया। पता नहीं क्या मुझे ऐसा लगा कि जब मैं लाल बालों और विलासी होठोंवाले चार्ल्स स्ट्रिकलैंड के लिए घर का दरवाजा खोलूंगी तो हवा में लहराता हुआ चाकू दरवाजे में से लांघ कर मेरे कमरे में आ जायेगा

स्टराएव ने जिद्द पकड़ ली। अब सोचती हूँ—उस ने नहीं वह तो बड़ा अच्छा था, मेरी हर बात मान लेता था हवा में लहराते हुए चाकू ने जिद्द पकड़ ली थी। स्टराएव अपने दोस्त को घर ले आया। मैं ने अपना सिर झुका दिया और मरजी भी। मुझ से जितनी सेवा हो सकती थी, मैं ने हाजिर कर दी।

स्ट्रिकलैंड का जब बुखार उतर गया उस ने हाथ के इशारे से बांधकर मुझे सामने बिठा लिया। जैसे-जैसे वह मेरे जिस्म को कनवैस पर उतारता जा रहा था, मुझे लग रहा था, मेरा जिस्म मुझ पर से उतरता जा रहा था और कनवस पर चढ़ता जा रहा था

मैं ने अपने जिस्म पर से जब कपड़े उतारे थे, मुझे अपनी तकदीर का पता नहीं चल सका था। पर जब मैं ने अपने मन पर से अपना जिस्म उतार दिया मुझे अपनी तकदीर का पता चल गया। मैं स्ट्रिकलैंड से मुहब्बत करने लगी थी

"मेरे पास मुहब्बत करने के लिए बिल्कुल वक्त नहीं। तुम्हारा जिस्म बहुत खूबसूरत है। मैं कुछ दिन इस की ओर देखता रहूँगा कितनी ही बार इसे कनवस पर उतारूँगा, पर इस से अधिक समय मेरे पास नहीं" स्ट्रिकलैंड ने मुझ से कहा।

"पर मैं अपने समय का क्या करूँ ?" मैं ने उस से पूछा।

उत्तर उस के पास भी कोई नहीं था, मेरे पास भी कोई नहीं पर उत्तर का होना ही तो प्रश्न के अस्तित्व का प्रमाण नहीं होता!

स्टराएव को पता लगा उस ने अपना स्टूडियो मुझे दे लिया, उस ने मुझे स्ट्रिकलैंड के सहारे छोड़ दिया

स्ट्रिकलैंड ने हवा के सहारे

और हवा ने अपने चाकू के सहारे

मुश्किल से तीन महीने गुजरे थे कि हवा में लहराता हुआ चाकू मेरे प्याले में आकर बैठ गया और फिर पिघलकर एक एसिड बन गया। मैं ने उस एसिड को पी लिया। कुछ दिन अस्पताल में तड़पना पड़ा, पर स्वयं के चाकू से मुक्त हो गयी।

मैं भूल गयी—मेरा अस्तित्व केवल मेरा मांस का बुत नहीं था, रंगों और रेखाओं का एक वह बुत भी था, जो सट्रिकलैंड ने कनवस पर बनाया था। वह बुत अभी बाकी है

पता नहीं मैं ने अपने मांस के बुत को जब एसिड का एक प्याला पीने को दिया था, तो कनवस के बुत को भी एक प्याला देने का खयाल मुझे क्यों न आया। मैं अस्पताल में थी जिस समय मुझे लगा कि एसिड से झुलसे और काले हुए मेरे मांस के होंठ जब जिन्दगी से मिलनेवाली पीड़ा से हँस रहे थे तब कनवास और रंग मेरे कनवस के होंठ जिन्दगी से मिलनेवाली सजा से रो रहे थे

स्टरोएव के मन को समझ सकती हूँ—उस की ईर्ष्या को भी, उस के गुस्से को भी, उस के तरस को भी, उस की निराशा को भी। वह जब अस्पताल में से मेरी लाश को लेकर और दफनाकर वापस अपने स्टूडियो में आया, मैं दीवार की ओर मुँह किये खड़ी हुई थी। उस ने दीवार में मुँह छिपाने का अधिकार मुझ से छीन लिया। मैं ने जब उस की ओर देखा, उस की मुट्ठी तनी हुई थी। फिर उस ने मुट्ठी में एक चाकू पकड़ लिया और चाकू हवा में लहरा रहा था—

तुम्हारा अस्तित्व मुझ से सहन नहीं हो पा रहा, एक पल के लिए भी
नहीं और स्टरोएव की चीख जैसी आवाज मेरे कानों में भर गया।

मेरा अंग-अंग निरस्त्र था, न मैं स्टरोएव का हाथ पकड़ सकती थी, न उस की आवाज से बचने के लिए अपने कान बन्द कर सकती थी। न उसे देखने से अपनी आँखें बन्द कर सकती थी और न मुँह से कुछ बोलकर उस से क्षमा माँग सकती थी

फिर मैं ने देखा उस का हाथ ढीला पड़ गया। उस का मुँह खुले का खुला रह गया। उस की नीली आँखें देखता-का-देखती रह गयीं। उस की छाती ने धड़ककर उस से कहा—यह हुनर का शाहकार है, तुम इसे नहीं मिटा सकते

स्टरोएव ने चाकू दूर फेंक दिया। आँख दूसरी ओर कर ली। पर मैं देख सकती थी—चाकू अभी भी हवा में लहरा रहा था

मैं उस दीवार पर से उतरकर एक दूसरी दीवार पर टंग गयी। दूसरी दीवार पर से उतर एक अन्य दीवार पर

मैं ने एक चाकू का एसिड बनाकर पी लिया था। पर इस दूसरे चाकू का कुछ नहीं कर सकती। मेरा कनवस का बुत सदा कांपता रहता है, चाकू अभी भी हवा में लहरा रहा है

# मैं गैबी[1]

कोई इनसान जब अपनी आँखों में एक चमकता हुआ ख़याल पा लेता है, तो नींद से लेकर जागने तक और जागने से लेकर नींद तक उस की मंज़िल की तरफ़ चलता, और रास्ते में खड़ी मुख़ालफ़त से टकराता, आख़िर जब मुख़ालफ़त की गाड़ी हुई सूली पर चढ़ जाता है, तो उसे शहीद कहा जाता है। पर जो कोई अपनी आँखों में एक चमकता हुआ ख़याल भी पा ले, फिर नींद से लेकर जागने तक, और जागने से लेकर नींद तक, उस की मंज़िल की तरफ़ भी चलता रहे, पर फिर ख़ुद ही अपना मुख़ालिफ़ बन अपने रास्ते में खड़ा हो जाये, और फिर ख़ुद ही एक सूली गाड़ उस पर चढ़ जाये, तो पता नहीं उसे क्या कहना चाहिए। उसे शहीद नहीं कहा जा सकता। मैं मानती हूँ। पर उसे गबी ज़रूर कहा जा सकता है। मैं ने इन दोनों नामों को एक ही स्थान पर रखने के लिए यह बात नहीं कही। अपने बदनसीब नाम की क़सम, मैं शहीद शब्द का दर्जा बहुत बड़ा समझती हूँ, और उस शब्द के पाँवों में खड़ी होने के लिए मैं ने दुनिया का सब से छोटा दर्जा चुना है—गबी। सच कहती हूँ, मुझे अपने नाम से छोटा दर्जा और कोई नहीं मिला।

क्लाड! मेरी आँखों में तुम्हारी मुहब्बत की सिर्फ़ चमक नहीं पड़ी थी, सारे का सारा सूरज ही पड़ गया था। और मेरी ज़िन्दगी में कभी वह दिन नहीं आया जब मैं ने इस सूरज की ताब न झेली हो। अँधेरा कहीं दिखाई नहीं दे रहा था, पर मैं तो घर से अँधेरा ख़रीदने के लिए निकली थी—मैं ने सोचा था मैं अपना हुस्न सिर्फ़ उसे दूँगी जो महल जैसे घर से, सोने की तारों जैसे कपड़ों से और राजाओं के दस्तरख़्वानों जैसी रोटी से उस की क़ीमत चुका सके।

तुम्हें याद होगा मैं तुम्हें अक्सर कहा करती थी—तुम अपना सूरज किसी और को दे दो। अगर मैं ने तुम्हारी रोटी पकाते, तुम्हारे मैले कपड़े धोते, और तुम्हारे चेहरे की तरफ़ देखते इस सूरज के साथ खेलते-खेलते अपनी जवानी गुज़ार दी तो फिर मैं अँधेरा कब ख़रीदूँगी? अँधेरा तो सिर्फ़ जवानी में ख़रीदा जा सकता है। तुम्हारा क़ुसूर नहीं। मेरे अपने ही होंठ मेरे शब्दों का कहना नहीं मानते थे। मेरे होंठ जब तुम्हारी साँसों को छूते थे, वे अपने शब्दों के सामने झूठे पड़ जाते थे और अँधेरे की

---

१ पियरे ला म्यूर के उपन्यास 'क्लेयर डि ल्यून' में फ्रांस के एक संगीतकार क्लाड डेब्यूसी की प्रेमिका गैबी।

धात भूल जाने थे। म कई बार उन्हें जबरदस्ती अंधेरा पिलाया करती था कि मैं ने एक गरीबी क मार हुए कलाकार से मुहब्बत नही करनी, मुझे कारोलिन की तरह वह हसीना बनना ह जिस से तीस मिनट मांगने के लिए किसी को एक हजार दो सौ पचास पौण्ड देने पडते थे पर तुम जब मेरी तरफ देखते थे तो अंधेरे का प्याला मेरे हाथों से छूट जाता था। और इस का मतलब था कि मैं ने वे सब पौंड तुम पर निछावर कर देने थे जो बर्षों से मेरे खयालों म छनक रहे थे।

खुद से नाराज होकर मैं तुम्हारे कमरे की उस छत की ओर देखने लगती थी, जो जब भी वर्षा होती थी चूने लगती थी, और जिसे मकान मालकिन कभी भी ठीक नही करवाकर देती थी क्योंकि तुम कभी भी उसे पूरा किराया नही दे पाते थे। और फिर जब म इस छत के नीचे से भाग जाने के लिए उठती थी, तो मेरी रीढ की हड्डी मेरी पीठ म रोने लगती थी।

तुम्हें याद होगा हम छुट्टियों में एक खेल खेला करते थ। मैं जब दूसरे-तीसरे दिन बाजार से सब्जियां लाकर तुम्हारे लिए रोटी पकाती थी तो रोटी खाते हुए तुम पूछा करते थे—

तुम रोटी बड़ा स्वादिष्ट बनाती हो कल हम होटल में रोटी नही खायेंगे तुम घर रोटी पकाओगी ?'

'पका दूँगा, पर कल यह रोटी तुम्हें बहुत महँगी पड़ेगी।

'कितनी महगी ?

तुम्हें एक हजार चुम्बन देने पडेंगे।

'एक हजार बहुत ज्यादा ह सात सौ।'

"नही।'

'अच्छा आठ सौ।"

"पूरे एक हजार।'

अच्छा नौ सौ पचास।

एक हजार से एक भी कम नही।'

'अच्छा, पर यह बिल्कुल डाका ह।'

यह दीवाना खेल हम अक्सर खेला करते थे। पर खुशी किसी भी दीवानगी से शर्मिन्दा नही होती।

एक बार मैं ने खुद से इकरार किया कि सितम्बर तक मैं ये छुट्टियाँ मनाऊँगी, इस से अधिक नही। सितम्बर के आने म अभी तीन महीने बाकी थे। और मैं ने सोचा था कि मैं ने खुद को तीन महीने देकर, खुद पर बडा एहसान किया था। पर मेरा यह अपनापन न जाने कैसा था, कैसा नाशुक्रगुजार जब सितम्बर आया तो यह मेरी ओर इस तरह घूरकर देखने लगा जैसे मैं इस के पास से कुछ चुराने लगी था। यह और दिन मांगता था, मैं ने इसे और दिन दे दिये पर मैं इस से नाराज हो गयी।—फिर

इस ने और दिन माँगे, पर मैं इस में और अधिक नाराज हो गया।

इस अपनआप को झूठा साबित करने के लिए मैं ने धीरे धीरे शक का सहारा लिया कि क्लाड जब देर से घर आता था तो जरूर किसी दूसरी औरत से मिलकर आता था। और क्लाड ! इस शक का सहारा ले मैं रोज तुम से लड़ने लगा।

तुम मुझे कुछ नहीं कहते थे पर मुझे मालूम है कि तुम्हारे प्यार में कभी गुस्सा मिलने लगा था, कभी तरस, कभी एहसान, कभी घबराहट, और फिर कभी बेवफाई भी। ये चीजें भी सहारे के लिए बड़ी अच्छी थीं।

पर ये सहारे बड़े खतरनाक थे। इन्होंने मेरे हाथ में एक दिन पिस्तौल पकड़ा दी। पता नहीं, इस से मैं तुम्हें मार देना चाहता था कि खुद को, यह मेरे हाथ से चल गया। मैं इस की आवाज से डरकर बेहोश हो गयी। पर इस की गोली न तुम्हारे जिस्म से छुई थी न मेरे जिस्म से, दोनों जिस्म सही-सलामत थे, पर कुछ दिनों में ही मुझे पता चल गया कि मेरे होश सलामत नहीं थे। उन में कोई सुराख जरूर हो गया था।

यही एक सुराख था जिस में मैं कैसी सूली गाड़ सकती थी जमीं, पर चढ़कर लोग शहीद होते हैं। शहीद होने का दर्जा मेरे हिस्से में नहीं आया, पर सूली पर चढ़ना मुझे नसीब हो गया।

मैं ने खुद को अंधेरे का व्यापार करने के लिए मना लिया। महल जैसा घर चाहती थी, मेरे हुस्न ने मुझे खरीद दिया। मोती की तारों जैसे लिबास चाहती थी, मेरी जवानी ने मुझे खरीद दिये

पर क्लाड !—वर्षों बाद जब तुम बिस्तर से मर रहे थे तुम्हारी बीवी तुम्हारे सिरहाने बैठी हुई थी, तुम्हारी बच्ची तुम्हारे दरवाजे के पास खेल रही थी, उस वक्त तुम्हारे घर के दरवाजे के आगे आकर कोई फूल रख गया था। तुम्हारी बच्ची ने वे फूल देखे थे और ले जाकर तुम्हारे सिरहाने रख दिये थे। तुम ने फूलों को सूँघा था, पर तुम्हें यह पता नहीं लगा था कि ये फूल वहाँ कौन रख गया था। क्लाड ! वे फूल मैं ने रखे थे, तुम्हारी गैबी ने, जो मरकर भी नहीं मरी थी। तुम्हें पता है जो सूलियों पर चढ़ते हैं वे मरकर भी नहीं मरते !

मैं गैबी

# मैं लैनी[1]

वैसे तो पैदा होने से लेकर मरने तक मेरी कहानी सिर्फ एक फिकरा है—"वर्षों में वर्ष जमा होने चले गये पर मैं उतने का उतना ही रहा।" जैसे एक बचपन था जो लम्बा होता गया और एक ऊँचे लम्बे आदमी की नजर में फैलता गया—पानी के किनारे खड़ा होकर मैं अपना हुलिया देखता था—लेट कद, ढलके हुए कन्धे, कन्धों पर थापा हुआ चेहरा और चेहरे पर दो मोटी और पीली आँखें कढ़े।

ठहरा हुआ पानी नहीं पिया करते। तुम्हें प्यास लगी हुई हो तो तुम पूरे का पूरा जोहड़ भी डकार जाते हो। जार्ज मुझे कहा करता था पर मुझे जवाब नहीं सूझता था। दुनिया में अगर हर जगह बहता हुआ पानी न मिले तो मैं इस बात का क्या जवाब दे सकता था।

तुम ने जेब में मरा हुआ चूहा क्या डाल रखा है? जार्ज मुझ से झिड़कते हुए पूछा करता था। पर मैं क्या कह सकता था। अगर वह जिन्दा मेरी जेब में नहीं ठहरता था तो इस में मेरा क्या दोष था। मैं तो केवल जेब में हाथ डालकर उस की मुलायम सी पीठ को अपनी हथेली से छूकर देखना चाहता था।

और जार्ज मुझ से नाराज़ होता था कि मरे हुए चूहे को जेब में से निकाल फेंकता क्यों नहीं था। पता नहीं क्या वह मुझ पर बिगड़ता था, हालाँकि मैं ने उसे बताया था कि वह मुझे सड़क पर पड़ा मिल गया था, मैं ने किसी के पास से उसे चुराया नहीं था। मेरी फूफी ने मुझे रबड़ का चूहा दिया था, पर कोई रबड़, किसी जीवित मास की तरह कैसे हो सकता था।

'तुम्हारे कारण मेरी नौकरी भी छूट जाती है, तुम हर जगह कोई गलत काम कर देते हो, और फिर हम कितने ही दिन मारे मारे घूमते रहते हैं।' जार्ज मुझ से शिकायत करता था, हालाँकि उसे पता था कि मैं कभी बुरी बात नहीं करता था। उसे मालूम था कि पिछली नौकरी छूटने से पहले मैं ने एक छोटी सी लड़की के फ्राक को इसलिए हाथ लगाया था क्योंकि वह बहुत मुलायम था। मैं उसे चूहे की पीठ की तरह छूकर देखने लगा था, पर वह लम्बी चीखें मारने लगी थी।

जार्ज को दुखी कर मैं दुखी हो जाता था, इसलिए मैं उस से कहता था कि मेरे कारण अगर तुम पर मुसीबत आती है तो तुम मुझे छोड़ दो।

---

१ स्टेन के उपन्यास 'ऑफ़ माइस एण्ड मैन' का मुख्य पात्र लैनी।

'तुम अकेले कहाँ जाओगे ?' जाज मुझ से पूछता था।

'किसी पहाड़ में कोई कन्दरा ढूढ लूँगा।' मैं कहता था।

फिर वहाँ क्या करोगे ?' जाज सोच में पड जाता था।

'कुछ नही, सारा दिन धूप सकूँगा। वहा मैं अकेला नही होऊँगा, एक चूहा ढूढ लूँगा और फिर खेलता रहूँगा। मैं सच कहता हूँ मुझे इस से अधिक कुछ नही चाहिए था कि कोई ऐसी जगह हो जहाँ मुझे कोई न सताये और मुझ से मेरी चीज न छीने।

जाज ने मुझ से वह चूहा छीनकर फेंक दिया था और उस की जगह मुझ से इकरार किया था कि किसी दिन वह मुझे जिन्दा चूहा ले देगा। चूहे बहुत छोटे होते है। उन्हें हाथ मे प्यार करो तो वे हथेली पर पड़े-पड़े मर जाते हैं। जाज ने मुझ से इकरार किया था कि वह एक चूहा नही मुझे एक छोटा-सा पिल्ला ले देगा। पिल्ला शायद जल्दी नहीं मरेगा और जाज ने कहा था कि भले ही घर-बार और बीवी-बच्चे हम लोगो की तकदीर नही होते पर फिर भी जब हम मजदूरी कर बहुत पैसे कमा लेंगे तो हम एक छोटा सा घर बनायेंगे, और घर म एक गाय रखेंगे और कुछ सुअर पालेंगे। हम खरगोश भी रखेंगे। और हम रोटी बनाने के लिए एक चूल्हा खरीदेंगे और फिर दूध पर बनी गाढ़ी मलाई आयेगी

और फिर जब हम मजदूरी कर रहे थे ,एक दिन छुट्टीवाले दिन मैं भूसे के ढेर म बठकर एक पिल्ले को प्यार कर रहा था कि उस की गरदन मुड गयी। पिल्ला चूहे की तरह छोटा नही था। पता नही वह इतनी जल्दी क्या मर गया। मैं मरे हुए पिल्ले से बातें कर रहा था कि मनेजर की बीवी आ गयी और मुझ से बातें करने लगी। मैं ने उस से साफ कह दिया था कि मुझे उस से बातें नहा करनी क्योकि जाज ने मुझे किसी भी औरत से बातें करने से मना किया हुआ था। पर वह फिर भी मुझ से बातें करती रही और फिर मुझ से नाराज हो गयी कि मैं हर वक्त पिल्ला और खरगोशों की बातें क्यों करता था और कहने लगी कि उस के बाल खरगोश और पिल्ला से भी मुलायम थे और मैं उस के बालो को हाथ से छूकर क्या नहीं देखता था।

और फिर वह जोर-जोर से हँसने लगी। मैं डर गया था कि उस की हँसी की आवाज अगर कही जाज ने सुन ली तो वह मुझ पर खूब बिगडेगा। इसलिए उस की हँसी को रोकने की खातिर मैं ने उस का मुह अपने हाथ से बन्द कर दिया। मैं उस का मुह अपने हाथ से बन्द किये रहा ताकि उस की आवाज जाज तक न पहुँच जाये और फिर जब वह चुप हो गयी तो मैं ने अपना हाथ अलग कर लिया। मुझे क्या पता था कि वह पिल्ले की तरह इतनी जल्दी मर जायेगी।

मुझे नही पता था कि अब लोगो ने मुझे बन्दूक से मार देना था। शायद जाज को पता था, इसलिए वह मुझे वहा ले गया उस पानी के किनारे, जहा बठकर एक दिन उस ने मुझ से कहा था कि हम इस नदी के पार एक दिन एक घर बनायेंगे, उस घर म हम एक गाय रखेंगे और

मैं नदी के किनारे बैठकर उस पार की ज़मीन की तरफ़ देखता रहा, जहाँ हमें घर बनाना था और जार्ज मेरे पीछे खड़ा था। कितनी ही देर मुझ से उस घर की बातें करता रहा। मैं ने सोचा था कि जार्ज मुझ से बड़ा नाराज़ होगा पर मैं बड़ा खुश था कि वह मुझ से नाराज़ नहीं था बल्कि मुझ से इकरार कर रहा था कि हम उस घर में सूझ भी ज़रूर रहेंगे।

यह सारा सपना मेरी आँखों के आगे हिल रहा था—गाय का मुलायम-मुलायम जिस्म, खरगोशों के सफ़ेद-सफ़ेद बाल, चूज़ों के छोटे छोटे पंख—और फिर मुझे लगा कि वह हिलता हिलता मेरी आँखों में आकर ठहर गया था। अब मैं आँखें नहीं झपक सकता था। आँखें भी एक जगह पर ठहर गयी थीं और उन में पड़ा हुआ सपना भी एक ही जगह पर ठहर गया था।

जार्ज मेरे दोस्त! मैं कैसे तुम्हारा शुक्रिया अदा करूँ कि तुम ने मुझे ऐसी सुन्दर और शान्त मौत मरने दिया। अगर तुम एक घड़ी और चूक जाते तो मुझे ढूँढ़ रहे लोगों की निर्दयी भीड़ ने बहुत बुरी मौत मारना था। अगर मैं उन के हाथों मरता तो इस सपने की जगह एक बड़ा भयानक खौफ़ मेरी आँखों में समा जाना था, और फिर सदा के लिए उस ने मेरी आँखों में बैठ जाना था।

पर जार्ज! इस दुनिया में मैं एक लेनी नहीं मैं लेनियों की वह बड़ी भीड़ हूँ अकेलापन जिस की तक़दीर होता है और हम सब ज़िन्दगी की सुन्दर चीज़ों को कभी हाथ से छूकर देखने के लिए तरस रहे हैं। ख़ूबसूरत चीज़ें नसीब नहीं होतीं और तरसते हुए हाथ जब भी किसी चीज़ को छूते हैं वह मर जाती है और फिर ज़ालिम लोग उस के पीछे भागने लगते हैं और उन लोगों के आगे-आगे भागता हुआ हर लेनी ख़ौफ़ज़दा है।

मैं तुम से एक बात पूछता हूँ जार्ज! अगर इस दुनिया में लेनी इतने अधिक हैं तो जार्ज इतने अधिक क्यों नहीं, ताकि हर लेनी जब मरने लगे तो कोई मेहरबान जार्ज उसे मिल जाये और उस से सपने की बातें करता रहे और फिर उस की आँखों के आगे सदा हिलता रहनेवाला सपना उस की आँखों में रुक अपना ठिकाना ढूँढ़ ले। फिर भले ही आँखें कभी न झपक सकें। आँखें भी एक ही जगह ठहरी रहें और उन में समाया हुआ सपना भी एक ही स्थान पर खड़ा रहे।

# मैं कैथरीन[1]

चार्ल्स ! तुम्हारी मौत की खबर सुनकर आज मलिका विक्टोरिया ने मुझे अफसोस का तार भेजा है—मुझे मिसिज चार्ल्स डिकन्ज को—अगर मलिका विक्टोरिया तुम्हारे जीवित रहते मुझे 'बरोनेट' की पदवी दे देती, जैसा कि हवा में यह खबर थी तो मैं लेडी डिकन्ज भी कहलवा सकती थी पर कुछ भी कहने से या कहलवाने से क्या होता है मैं जानती हूँ चार्ल्स ! मेरा विवाह कभी तुम से नहीं हुआ था। मैं गिरजे के उस पादरी को झुठलाती नहीं जिस ने विवाह की रस्म निबाही थी, मैं केवल यह कहना चाहती हूँ कि मेरा विवाह सिर्फ तुम्हारे एक हाथ की तीसरी उँगली से हुआ था

तुम्हारे हाथ की तीसरी उँगली जिस पर सारी उमर वह अगूठी पड़ी रही, जो मेरी बहन मेरी ने मरते समय तुम्हें दी थी। मर चुकी बहन के जिन्दा इश्क को मैं ने अपना लिया था और तुम्हारी तीसरी उँगली का समेत उस अगूठी के अपनी जिन्दगी का साथी मान, मैं ने अपनी कोख में से दस बच्चों को जन्म दिया छोटे छोटे डिकन्ज छोटे छोटे ब्याज

हर ब्याज का कोई मूलधन होता है। यह मूलधन अगर मर्द और औरत के आपसी प्रेम का हो, तो वर्षों इस्तेमाल करने से भी खत्म नहीं होता। पर यह धन अगर किसी के एकपक्षीय प्रेम का हो ? मैं यह नहीं कहती कि तुम ने मेरे सवाली प्रेम का जवाब नहीं दिया था, तुम्हारे प्यारे-प्यारे खत अभी तक मेरे पास सँभाल कर रखे हुए हैं पर उन खतों में जो जवाब था, वह मेरे प्यार का जवाब नहीं था, वही मेरी सोयी-सोयी आँखों और अभी-अभी जागी जवानी को लिखा हुआ जवाब था—पर जब जवानी सो जाती है तो आँखें पूरी तरह जाग पड़ती है। और अपनी सो रही जवानी के वक्त मैं ने पूरी तरह जाग रही आँखों से देखा कि जिस मूलधन का ब्याज मैं हर नये वर्ष अपनी गोद में खिलाती थी, वह धन केवल मेरा एकपक्षीय प्रेम था और इस धन में तुम ने अपनी मरजी का जो धन मिलाया था वह मेरी खत्म हो रही जवानी के साथ ही खत्म हो गया था और अब तुम्हारे खयाल में मेरा किसी ब्याज पर भी कोई अधिकार नहीं रह गया था—मेरा अपने बच्चे पर भी कोई अधिकार नहीं रह गया था

---

[1] चार्ल्स डिकन्ज की पत्नी कैथरीन का आखिरी खत।

चार्ल्स ! अब तुम्हारे पास जमाने भर की शोहरत थी, मेरे पास मेरी गुमनामी थी। तुम्हारे पास अब दुनिया भर के साथ की रौनक थी मेरे पास मेरा अकेलापन था। तुम्हारे पास अब हजारों पौण्ड की वह आमदनी थी, जो खर्च किये खत्म नहीं होती थी, मेरे पास मेरे एकपक्षीय प्रेम का वह सिक्का था जो तुम्हारी दुनिया में चल नहीं सकता था। इसलिए मेरा कोई बच्चा अगर तुम से आंख बचा मुझे मिलने आ जाता था तो मैं खुद ही उसे मना कर देती थी—मैं नहीं चाहती थी कि मेरी गुमनामी, मेरे अकेलेपन और मेरे प्यार का खोटा सिक्का मेरे किसी बच्चे की किस्मत बन जाये अगर किसी बच्चे ने तुम्हारी विरासत संभालनी थी—तुम्हारी दौलत, तुम्हारी शोहरत और तुम्हारा अपनत्व—तो उस के लिए तुम्हारा यही आना थी।

चार्ल्स ! जब तक तुम जीवित रहे मेरा यह विश्वास भी जीवित रहा कि भले ही मेरा विवाह तुम्हारे समूचे अस्तित्व से नहीं हुआ था पर तुम्हारी तीसरी उँगली से तो अवश्य हुआ था, इसलिए कल जब तुम्हारी मौत की खबर मुझे मिली, मैं ने काला लिबास पहन लिया। डीन की आज्ञा से तुम्हारी कब्र कुछ दिनों के लिए तुम्हारे दर्शकों के लिए खुली रखी गयी है और जब मैं आखिरी बार तुम्हें देखने के लिए रात को तुम्हारी कब्र पर गयी तो तुम्हारी तीसरी उँगली की विधवा होने के नाते मैं ने चाहा कि तुम्हारी उँगली में पड़ी हुई अंगूठी अब मैं अपनी उंगली में पहन लूँ। पर फिर मुझे पता चला कि मेरी सब से छोटी बहन जारजीना ने मेरे आने से पहले ही वह अंगूठी अपनी उँगली में पहन ली थी, और मुझे पता चला कि यह केवल जारजीना की मरजी नहीं थी यह तुम्हारी भी मरजी थी।

कब्र से वापस आकर मैं ने यह काला लिबास अपने गले में से उतार दिया है। मुझे तीसरी उँगली की विधवा होने का अधिकार भी नहीं मिला इसलिए मैं काला वेश पहनने का अधिकार भी नहीं लेना चाहती। मैं ने कभी भी वह नहीं लेना चाहा, जो तुम ने मुझे देना नहीं चाहा। चार्ल्स ! मैं ने सब गलतफहमियाँ तुम्हारे जिन्दा रहते दूर कर ली थीं सिर्फ यही एक गलतफहमी रख छोड़ी थी पर आज मरते वक्त तुम ने मेरी यह गलतफहमी भी दूर कर दी। तुम ने बड़ा अच्छा किया क्योंकि जो लोग देवताओं के पास से एकपक्षीय प्रेम की आग चुराकर लाते हैं उन के अंगों पर कोई गलतफहमी शोभा नहीं देता, उन के अंगों की नग्नता ही उन की पवित्रता होती है।

चार्ल्स ! तुम्हें एक बात बताऊँ ? जिस उपेक्षित कुटिया में मैं रहती हूँ उस की दीवार पर दो तसवीरें लगी हुई हैं—एक तुम्हारी और एक मेरी—जिस डनियल की चित्रकला के तुम कायल थे, ये उसी डनियल की बनायी हुई तसवीरें हैं और इन तसवीरों में वह समय, वह घड़ी वह पल, वहीं के वहीं ठहरे हुए हैं, जब तुम्हें मैं ने पहली बार देखा था और तुम ने मुझे पहली बार समय को रोक सकने का बल या तो किसी चित्रकार में होता है या किसी आशिक में। डनियल के बनाये हुए चित्र में

और मेरी कल्पना म, तुम—अपनी झिलमिल करती हुई जवानीवाले तुम—सदा कायम रहे हो, सदा कायम रहोगे। और मैं जब भी इस दीवार को ओर देखती हूँ मुझे तुम्हारा चित्र बडे अभिमान के साथ इस दीवार पर बैठा हुआ दिखाई देता है। पर मेरा अपना चित्र ? देख सकती थी—डेनियल की कला ने इस का सब कुछ कायम रखा हुआ था, जो समय ने कायम नही रखा, और यह चित्र इस बात से शर्मसार मुझे सदा इस दीवार पर से उतरने के लिए उतावला दिखाई देता था पर इस समय मोमबत्ती की कापती रोशनी में बैठकर मैं जब तुम्हे खत लिखने लगी, तो मेरा यह चित्र दीवार पर स उतरकर मेरे पास आ गया, और फिर मुझे लगा कि वह मेरे हाथ में स कलम लेकर तुम्हें खत लिखने लगा। नभी मुझे गलतफहमी नही हुई, वहाँ मेरे ये खुरदरे और बूढे हाथ और कहा उस के मुलायम और जवान हाथ उस ने जल्दी-जल्दी यह पत्र लिखा और फिर अपने कान के पास झूल आये काले सिमाह बालो का गुच्छा हाथ से परे कर उस ने मेरी ओर देखा, और फिर मुसकराकर वह सामने दीवार पर चला गया। और अब मैं देख रही हूँ कि वह इस दीवार पर, तुम्हारे चित्र के बिल्कुल पास होकर बडे अभिमान से बैठ गया है। ऐसे, जसे उस ने अपनी मुस्तकिल जवानी का कोई भेद ढूंढ लिया है—तन की जवानी का नही पर शायद मन की जवानी का।

कभी समय था, चार्ल्स ! जब मैं तुम से किसी अधिकार का परदा चाहती थी, और तुम्हारी किसी मेहरबानी का सहारा माग लेती थी और अपने अकेलेपन की ठिठुरन से घबराकर तुम्हारे साथ गुजारी किसी अच्छी घडी की धूप के नीचे खडी हो जाती थी और आज तक मैं ने तुम्हे जितने भी पत्र लिखे थे वह किसी गलत फहमी की रगीन सियाही स लिखे थे, पर आज अपना यह आखिरी पत्र मैं तुम्हें सफेद सियाही से लिख रही हूँ—अपने मन जसी सफेद, जिस में कोई रंग नज़र नही आता, पर जिस म सभी रंग समाये हुए ह। और इस पत्र में मैं सस्कारों के सब परदे उतार तुम्हें एक बात लिख रही हू कि मैं ने आज अपने अस्तित्व की नग्नता को चूम लिया हू।

अब जब मैं यह पत्र तुम्हारी कब्र में रखने के लिए आयी हूँ, तो मैं ने काला नही, सफेद लिबास पहन रखा ह और चार्ल्स ! आज मैं कह सकती हूँ कि मेरा विवाह कभी तुम्हारे साथ नही हुआ था। तुम्हारी तीसरी उँगली के साथ भी नही। मेरा विवाह मेरे एकपक्षीय प्रेम के साथ हुआ था, और वह अब भी जीवित ह, तुम्हारी मौत क बाद भी जीवित है इसलिए उस के जीवित रहते हुए मैं काला लिबास नही पहन सकती।

लोग मरते वक्त हिचकियां लेते हैं पर, मेरे महबूब! कई मुझ-जैसे भी होते हैं, जो मौत की दहलीज पर पांव रखते समय नहीं, जिन्दगी की दहलीज पर पाँव रखते समय ही ये हिचकियाँ लेने लगते हैं।

एक छोटी-सी बच्ची का इस दुनिया में अनाथ हो जाना और आँखें फाड़ फाड़कर कभी ज़मीन की तरफ़ देखना और कभी आसमान की तरफ़—यह अकेलापन मेरी पहली हिचकी थी, जो मैं ने जिन्दगी ख़त्म करते हुए नहीं, जिन्दगी शुरू करते हुए ली थी।

जिस घर में भी पनाह लेती भले ही उस के बहुतेरे काम करती, पर रोटी का हर निवाला निगलते समय गले में फँस जाता, जैसे उस रोटी का आटा पानी में नहीं शरम में गूँधा गया हो। यह बेचारगी मेरी दूसरी हिचकी थी।

अकेली और जवान औरत की आबरू इस दुनिया में उस कच्चे रंग की तरह होती है जो राह-चलते हुओं की नज़र से उड़ता रहता है। इस दुनिया का दिया हुआ यह कच्चा रंग मेरी तीसरी हिचकी थी।

तुम्हारा इश्क़, मेरी नज़रों में मेरी रूह की नेकनामी था पर बाकी सब की नज़रों में मेरी बदनामी। छोटे-से स्कूल की नौकरी मेरी रोटी का सहारा मुझ से छीन ली गयी क्योंकि मैं नेकनाम औरत नहीं थी। यह भी मेरी एक हिचकी थी, भले ही यह हिचकी मैं ने रोकर नहीं भरी, हँसकर भरी, क्योंकि इस का सम्बन्ध तुम्हारे इश्क़ से था।

और सूने दिनों और वीरान रातों में तुम्हारे इन्तज़ार की हिचकी, तुम्हारे विरह की हिचकी और उस सहम की हिचकी कि तुम इस समय न जाने कहाँ होगे, और तुम्हारे पीछे बन्दूकें लिये दौड़ते हुए दुश्मनों ने पता नहीं तुम्हारे साथ क्या सलूक किया होगा और फिर बन्दूक की गोली से तड़पते मेरी एक आख़िरी हिचकी—पर मेरे महबूब! इन सब हिचकियों से मुझे कोई उलाहना नहीं, बल्कि जो हिचकी बन्दूक की गोली से तड़पते हुए मैं ने ली उस की मैं देनदार हूँ। तुम्हारे गिर्द दुश्मनों का घेरा पड़ जाने पर जिस समय तुम्हारी मौत यक़ीनी हो चुकी थी अगर उस समय

---

१ बल्गारियन लेखक हान वाजोव के उपन्यास 'अण्डर दि योक' के मुख्य पात्र ओगन्यानोव की प्रेमिका राधा।

मैं तुम्हारे हाथों में न मर जाती तो जो जिन्दगी मुझे गुजारनी पड़ती, उस सोचकर सिर्फ औरत ही नहीं काँप उठती, यह धरती भी काँप उठती है।

पर मेरी एक और हिचकी है, मेरे महबूब! मेरे गले में रुकी हुई एक हिचकी। मैं राधा, एक औरत शायद तुम्हें क्षमा भी कर दूँ, पर मैं औरतजात, तुम्हें क्षमा नहीं कर सकती। तुम जिस ने गुलामी की लानत से इतनी नफरत की कि देश को स्वतन्त्र करवाने की सब से पहली कसम तुम ने खायी। फिर, जिस ने वनों और जंगलों में भटकते हुए उमर गुज़ार दी पर जिस का विश्वास एक पल भी न डोला। और तुम, जो सिर्फ एक बहादुर आदमी नहीं थे, बहादुरी की कहावत बन गये थे तुम ने अपनी गैरहाज़िरी में अपने एक दोस्त का मेरे पास आया सुनकर मुझ पर इस तरह शक किया कि मेरी कोई भी मिन्नत तुम्हारा विश्वास न बन सकी यह सिर्फ एक इत्तफाक था कि मुद्दत बाद तुम्हारे एक दूसरे दोस्त ने उस दोस्त का मुँह लिया एक ऐसा मासूम खत तुम्हें दिया कि तुम्हें फिर मुझ पर विश्वास आ गया। पर मेरे महबूब! यह कैसा विश्वास था जो एक बेगाने के मुँह से सुनी बात पर टूट सकता था और जिस में मैं कुछ भी नहीं थी। मैं जमे हुई, न हुई हुई, न हुई

# मे मैलरी

मैं मल्री एक मनुष्य नहीं एक रोष हू दुनिया की हर खूबसूरती का जिबह करने वाली हर छुरी के खिलाफ एक रोष । यह खूबसूरती चाहे एक बुत की शक्ल में हो और चाहे एक सोच की शक्ल म और यह छुरी चाहे ताकत के नाजायज इस्तेमाल की शक्ल में हो और चाहे चुप की साजिश की शक्ल में ।

मैं ने 'एल्स वथ टूह नामक एक आदमी को गाली नही मारी थी चुप की साजिश को गाली मारी थी । इस के लिए कुछ महीने जेल में रहने का मुझे कोई गम नही था, क्योकि जिस समाज में मुझे रहना पडा था उस की बनावट भी इसी कद का दूसरा रूप था । सलाखें लोहे की हो या कला की पहचान से इनकारी होनेवाली नजरो की इस स काई फक नही पडता ।

यह आक्रोश अगर किसी और चीज़ स समझौता नही कर सकता तो गरीबी से गुमनामी से जिन्दगी की अथहीनता से और खुद को शराब के प्याले म धीरे धीरे घुला देनेवाली आत्महत्या से अवश्य समझौता कर सकता ह । यह समझौता मैं ने कर लिया था । पर एक दिन मर इस अधर में एक नगी किरण जमा आदमी मुझे मिलने के लिए आया । उस की मुलाकात का एक-एक शब्द मैं आप का बताता हूँ ।

'मैं ने तुम्हें खत लिखा था बुलाया था तुम आये क्या नही मल्री ?'

"मैं नही आ सका, पर तुम्हारा यहा मुझ घर आकर ढूँढ़ना, बिल्कुल गलत तरीका ह । ऐसा दुनिया में नही हाता । तुम्हें चाहिए था—तुम मुझे अपने दफ्तर आने के लिए मजबूर करते और पहली बार जब मैं आता, तुम उस दिन दफ्तर स नदारद होते । दूसरी बार तुम मुझ स डेढ घण्टे अपने बाहरवाले कमरे में इन्तजार करवाते और फिर डेढ घण्टे बाद तेजी स आकर मुझ से हाथ मिलाते और कहते कि आज तुम्हे कुछ जरूरी काम था और तुम्हें अफसोस था कि आज तुम मुझ स काई बात नही कर सकाग । और फिर इसा तरह हम बात को दा महीन लटकाये रखते । फिर दो महीने बाद तुम मुझे काम देते और जब मैं यह काम तयार कर तुम्हारी मेज पर रख देता, तो तुम माथे पर बल डाल उस काम को घूरते और फिर उसे रद्द कर देते—हमेशा ऐसा ही होता ह, इस बार क्यो नही ?

नही, इस बार नही ।

---

१ आन रैण्ड के नावल 'फाउण्टेन हैड' का एक पात्र मलरी ।

"तुम हावर्ड रोर्क ! तुम बड़ी खूबसूरत इमारतें बनाते हो, मैं तुम्हें सच बताऊँ मैं इसी लिए तुम से मिलने नहीं आया। मिलने पर—वह आदमी, वह आदमी नहीं निकलता, जो अपनी कला की खूबसूरती के समकक्ष ठहरता हो "

"अगर मैं आदमी के तौर पर भी उस पे पूरा उतरता होऊँ—फिर "

"ऐसा कभी नहीं होगा।'

"मैं एक नयी इमारत बना रहा हूँ, मैं चाहता हूँ तुम उस के लिए एक बुत बना दो। मैं अभी एक कागज पर लिख देता हूँ कि अगर मैं तुम्हारा बनाया हुआ बुत इस्तेमाल में न लाऊँ, तो उस के लिए दस हजार डालर हरजाना दूँगा।"

'मैं ने शराब नहीं पी हुई इसलिए मेरे होश-हवास कायम हैं, तुम मेरे साथ होश हवास की बातें करो—तुम से एक बात पूछूँ ? यही कि इस काम के लिए तुम ने मुझे क्या चुना है ?"

'क्योंकि तुम एक बहुत अच्छे कलाकार हो।'

"यह सच नहीं।

"क्या यह सच नहीं कि तुम एक बहुत बड़े कलाकार हो।"

'मेरा मतलब है कि तुम्हारे चुनाव का यह कारण सच नहीं। क्या मैं पूछ सकता हूँ कि मुझे काम देने के लिए तुम से किस ने कहा है ?"

"किसी ने नहीं।'

"किसी उस औरत ने कहा होगा, जिस के साथ मैं कभी '

'मैं किसी ऐसी औरत को नहीं जानता।

"फिर तुम्हारे पास पैसे कम होंगे शायद इसलिए '

"इस काम के लिए बहुत बड़ी रकम है।

मैं ने एक बार एक समालोचक को गोली मारी थी, कैद हुआ था, यह बात शायद तुम्हारी इश्तहारबाजी के काम आ सकती है '

ऐसी बिल्कुल कोई बात नहीं।'

'फिर तुम मुझे बताते क्यों नहीं ?'

तुम ऐसे ही फिजूल कारण सोचते हो सीधा क्यों नहीं सोचते कि मुझे तुम्हारा काम पसन्द है।'

"कहने का यही फिकरा सब से पहले कहा जाता है कहा जाना भी चाहिए पर तुम मुझे असली कारण क्या नहीं बताते ?'

'यही कि मुझे तुम्हारा काम पसन्द है।'

तुम्हारा मतलब है कि तुम ने मेरी वे सारी कलाकृतियाँ—सारे बुत देखे हैं जो मैं ने कभी बनाये थे ? और तुम्हें वे पसन्द आ गये बगैर किसी के यह बताये कि तुम्हें वे पसन्द करने चाहिए ? और सिर्फ इसी बात ने तुम्हारी आत्मा में मेरी कदर भर दी ?

"हाँ।"

रारक द्वारा की हुई यह 'हाँ' मेरे लिए बहुत बड़ा सदमा थी। एक आश्चर्य का सदमा। मैं ने गरीबी और गुमनामी की एक अँधेरी कोठरी में रहते हुए जिस चीज़ की अस्तित्वहीनता से मुश्किल से समझौता किया था, उस चीज़ के अस्तित्व का आश्चर्य मेरी सहन शक्ति से बाहर की बात थी।

"तुम! बेवकूफ मैल्री! तुम्हें कोई हक नहीं कि तुम मेरी या किसी और की राय की परवा करो। तुम हम से बहुत ऊँचे हो। तुम्हारे जैसा कलाकार हमारे पास कोई दूसरा नहीं। कला में जो सम्भव हो सकता है, तुम ने उसे सम्भव बनाया है—" रारक मेरे सामने खड़ा कह रहा था और मैं जिस ने अँधेरे के साथ जीने की आदत डाल ली थी, नंगी किरण-से इस आत्मा को देखकर रो पड़ा।

मैं रारक के प्रति बहुत शुक्रगुज़ार हो उठा। इसलिए नहीं कि उस ने मुझे एक बहुत बड़ा काम दिया था, और इसलिए भी नहीं कि वह खुद चलकर मेरी कोठरी में आया था, बल्कि सिर्फ इसलिए कि वह 'है'—इस दुनिया में वह 'है'।

मैं कह रहा था कि मैं मैल्री एक आदमी नहीं, एक आक्रोश हूँ, गुस्से की एक लहर हूँ। जिन बेचारों को कला की पहचान नहीं उन के लिए मेरे मन में कोई गुस्सा नहीं। गुस्सा सिर्फ उन के लिए है जिन्हें पहचान भी होती है और वे फिर भी चुप रहते हैं। चुप की छुरी हाथ में लेकर वे कलाकार को धीरे धीरे ज़िबह करते हैं। कलाकार के ज़िबह हो जाने में भयानकता नहीं, भयानकता यह है कि कलाकार की गरदन में से बहता खून हर किसी को दिखाई देता है, पर उस गरदन पर चलती छुरी किसी को दिखाई नहीं देती।

रारक मुझ से सहमत है, पर वह मुसका रहा है। भयानकता का खौफ सोच रहा हूँ एक बीमारी की तरह है और हर बीमारी की तरह इस के भी जर्म्स होते हैं। जर्म्स उसी जिस्म में असर कर सकते हैं जो जिस्म कहीं से कुछ बहुत तगड़ा नहीं होता। रोरक को मुसकराते हुए देखकर मैं यह नहीं कह सकता कि उसे भयानकता का पता नहीं या उस ने यह भयानकता भोगी नहीं, सिर्फ यह कह सकता हूँ कि रारक एक खालिस सेहत है, इतना कि वह हर खौफ के हर जर्म से बेअसर है और चुप की किसी साज़िश का भी मारने से बे-परवा।

मैं ने गोली मारने की परवा की थी, रोरक को देखने से पहले। देखने के बाद—सोचता हूँ इस परवा की ज़रूरत थी तो गरीबी के, गुमनामी के, ज़िन्दगी की अर्थहीनता के, और खुद को शराब के प्याले में धीरे धीरे घुला देनेवाली आत्महत्या के अँधेरे में, किसी नंगी किरण के अस्तित्व को देखने की ज़रूरत थी—और इस अस्तित्व की भी कहीं बाहर से इन्तज़ार करने की ज़रूरत नहीं थी, ऐसा बनने की ज़रूरत थी।

# मैं ऐरना[1]

माँ! मैं ऐरना बोल रहा हूँ

मेरे गले में कोई आवाज़ नहीं, बे-आवाज़ बोल रही हूँ

तू था ओ सालीवान—पूरा आयरिश—अमरीकन।

मैं ऐरना कुरनर—पूरी की पूरी जरमन।

पर हम सिर्फ यह नहीं। कितना कुछ तुझ से उतारनेवाला है, कितना कुछ मुझ से। यह जो पास्पोर्ट या लाग-ब्लोट फाड़ दें—तो तू माँ और मैं ऐरना—बन जाते हैं।

हाय! मैं ने यह नहीं कहा कि रह जाते हैं, मैं ने कहा है—बन जाते हैं

बस यह रह जाने और बन जाने के बीच का अन्तर है—एक फासला—जिस का पार करना बहुत मुश्किल है

नहीं मुश्किल है, नहीं कहना चाहिए, या कहना चाहिए

है तो सब समयों के लिए हो जायगा। मैं उन सब समयों के लिए नहीं बनाना चाहती। यह का सम्बन्ध सिर्फ हमारे समय से है। हम अपने बदनसीब समय को आनेवाले समय के साथ न जोड़ें। हमारे समय की बदनसीब परछाई, मैं चाहता हूँ कि आनेवाले समय पर न पड़े। माँ! नफरत का लफ्ज़ कहाँ खत्म होता है और मुहब्बत का लफ्ज़ कहाँ शुरू होता है। हम दोनों ने यह जगह देखी थी—उस दिन जिस दिन हम दोनों पहली बार हमबिस्तर हुए थे। तू अपने अंगों से मेरे अंग अंग को चीर देना चाहता था। अपनी नफरत के ज़ोर से। और मुहब्बत की उस झिलमिलाहट को पकड़ लेना चाहता था जो हर अंग से परे थी

और हम ने अपने अंगों को तोड़-तोड़कर देखा था

और हम कितनी देर तक उस जगह पर खड़े रहे थे, जहाँ नफरत का लफ्ज़ खत्म होता है, और मुहब्बत का लफ्ज़ शुरू होता है

एक लफ्ज़ में कितनी राहें शामिल होती हैं, यह तू भी जानता था, मैं भी और यह भी कि यह राह सिर्फ लम्बी नहीं थी, भयानक भी थी। इस में वह जरमन बन्दूकों की गोलियाँ भी शामिल थीं जो तेरे बड़े खूबसूरत और बड़े प्यार के भाइयों की छाती में लगी थीं, और दो कब्रों की मिट्टी तेरे आँसुओं से भी, तेरी माँ के आँसुओं से भी, तेरे बाप के आँसुओं से भी रोज़ गीली हो जाती थी। और कब्रों की उस गीली

१ लियान यूरिस के उपन्यास 'आरमैगेडॉन' की एक पात्र ऐरनैस्टाइन।

मिट्टी में से, जरमनी की हर चीज के लिए नफ़रत की एक तीखी गंध उठती थी और मैं तेरे अंगों से लिपटी हुई—एक जरमन लड़की की और मुझे पता था कि जब तू मेरे होंठ चूम रहा होता था नफ़रत की गंध को भी चूम रहा होता था

नफ़रत की इस गंध में उस कानसण्ट्रेशन कम्प की लाशों की गंध भी थी जो तू ने, सिर्फ़ तू ने पहली बार ढूंढी थी। और मीलों तक फैली उस की दुर्गन्ध तेरे मन में नफ़रत की दुर्गन्ध बन गयी था। और तू ने उस शहर के एक-एक जरमन को ललकार के पूछा था उधर की ओर से जब हवा आती थी तुझे यह दुर्गंध नहीं आती थी?

और जाने के लिए लरजते हर जरमन ने एक वाक्य था। वे सब कहते थे, 'आती थी, पर हम ने सोचा कि सिर्फ चमड़े की फैक्टरी की गंध है।'

और तू ने चीखकर कहा था 'मौत की इस फैक्टरी की गंध तुम सब ने सूँघी, पर चुप रहे। तुम सब खूनी हो'

'और तू ने हरेक जरमन का राशन कार्ड रोक लिया और हुक्म दिया कि जब तक हरेक जरमन उस कम्प में जाकर सब लाशों को नहीं देखता तब तक उस को राशन कार्ड नहीं मिलेगा'—

और—हां! मैं जानती थी कि हर एक जरमन में से हां एक मैं थी—

मैं—तेरी महबूबा—तेरी ऐरना

मेरी नफ़रत की उमर भी बड़ी लम्बी थी—तुम अमरीकन जब रोज़ मेरी धरती पर बम फेंकते थे मेरे लोगों के हसीन जिस्म खून, मास और चरबी बनकर गलियों में बहते थे

हमारे सिर की छतें, इंट और पत्थर बनकर हमारे सिरों पर गिरती थीं और मर हुओं से भी बदतर जो हम जीते रह गये थे—अन्न के दाने-दाने के लिए तरस गये थे

और अछूती कुँआरी हमारी लड़कियां रोज गलियों में तुम्हारी एलायड फार्सेज—अमरीकन फ़ौजी, बरतानवी और फ्रांसीसी फौजियों के हाथों रेप हो रही थीं और हमारा जरमन गर्व रोज रोटी के एक-एक टुकड़े पर बिकता था

पर हां! इन सब से परे भी कुछ होता है—वह जगह जहां दुर्गन्ध खत्म होती है, जहां सुगन्ध शुरू होती है

तू और मैं अचानक मिले और पता नहीं कब और किस तरह उस जगह पर पहुँच गये, जहाँ अनहोनियाँ होनियाँ बनती हैं

तू अपनेआप से लड़ा मैं अपनेआप से लड़ी और हम दोनों ने अपने-अपने जिस्म से रिसते लहू को पोंछकर एक-दूसरे को नफरत के साथ गले से लगा लिया।

हम दोनों कभी समय से बलवान हो जाते, कभी समय हम से बलवान हो जाता

मैं एरना

कुछेक पडाव थे, जिन से हम आगे लाघ गये थे—

तेरी जिन्दगी का एक पडाव था जब कि तू लन्दन में पोस्टेड था। वहा तुझे एक वह औरत मिली थी जिस से जुदा होते हुए तेरे जिस्म का मास रो उठा था। पर तू ने अपनेआप को जुदा होने का हुक्म द दिया था, क्योकि दूर कही उस का खाविन्द भी था, और दूर कहा उन के बच्चे भी थे। और तुझे लगा था कि उस स बिछुडकर भी तू सारी उम्र उस पडाव पर खडा रहेगा। कई बरस खडा रहा। पर जब तुझे मैं मिली, तू मुसकराकर उस पडाव से आगे चल पडा

और हा ! मेरा भी एक पडाव था जहाँ मैं बचपन से खडी हुई थी। मेरे बचपन का दोस्त डीटरिक्शर बहद खूबसूरत लडका था। उस का मुह गम्भीर था, मेहरबान भी। और फिर वह नाजी यूथ का मेम्बर बन गया था। जब कोई लेक्चर सुनकर आता था तो मैं कहती थी, 'चल नाव चलायें!' तो वह हँसकर कहा करता था, 'इस रोमाण्टिक बात का आज के लेक्चर से जोड नही बैठता। पर उस का सख्त सख्त हुआ मुह मेरे साथ नाव में बैठकर फिर नरम-नरम हो जाता था। पर कुछ दिन बाद उस का मुह इस तरह सख्त हो गया था कि पिघलने में भी नही आता था। और फिर वह हमलावर फौज में शामिल हो गया था। वह दूर चला गया था, पर मैं उस का इन्तजार करती रही थी। मुझे यकीन था वह जब वापस आ जायेगा उस का मुह मेरे दिल के सेंक से पिघल जायेगा। पर वह कभी वापस न आया। जरमन फौज ने जब रूस पर हमला किया था वहा बर्फ में जान तोड-तोडकर मरनेवालो में एक वह भी था। मुझे उस का सिर्फ मौत की घडी लिखा खत मिला था—बेहद उदास, और हिटलर की उस बेवफाई स भरा हुआ जिस के लिए कभी किसी जरमन के होठ नहा हिले थे। और एक पश्चात्ताप भरा हुआ उन जुल्मो के पश्चात्ताप से, जिन के लिए अब 'खुदा' लफ्ज के पास भी कोई पनाह नही थी।

और मुझे लगा था—अब मैं कभी किसी मुह को प्यार करने लायक नही रह गयी थी। और मैं एकाकीपन के एक पडाव पर खडी हो गयी थी। कई बरस खडी रही। पर हाँ! जब मैं तुझे मिली—नही मिली नही जब मैं ने तुझे जाना—तो मुसकराकर उस पडाव से आगे चल पडी थी

हम दोनो चल दिये थे पता नही, किस मजिल की ओर पर चल दिये थे

और एक दर्द भी हमारे साथ-साथ चल पडा था

हाँ! मेरा इकलौता भाई तेरे देश म कैद था—जगी कैदी। मैं उस का भी इन्तजार किया करती थी। पर वह जब कैद म से छूटकर घर आया, तो जितना नाजी वह जाते वक्त था उतना ही आते वक्त था। वह कडवाहट से भर गया कि मैं एक जरमन आदमी की जगह, एक अमरीकन का मुहब्बत कर रही थी

और उस घडी लगा—वह दर्द जो मेरे साथ-साथ चला था मैं पाछे रह गयी थी और वह आगे बढने लगा था

पर मैंने वह घनी सँभाल ली। मैंने तेरी तरफ—अपने इश्क की तरफ—और तीखे पैर उठाये और उस दद से आगे बढ़ गयी—

और फिर एक भयानक मोड़ आ गया। तेरे हाथों में एक वह फाइल आ गयी, जिस में मेरे बाप के नाजी होने का पूरा सबूत था। और पूरा सबूत था कि वह कई हजारों पोलिश लोग गुलाम मजदूरों की शक्ल में जरमनी लाया था।

मैं अपनेआप को भी कुसूरवार समझती हूँ कि मेरे बाप पर मेरा विश्वास कितने गहन अँधियारे जैसा था कि मुझे कभी भी कुछ नजर नहीं आया था। एक बार यह विश्वास कुछ डालने का था मैं अपने बाप से कुछ पूछने को थी कि माँ ने धमकाकर कहा था, 'कोई अच्छी बेटी अपने बाप से सवाल नहीं करती।' और मैं अपनेआप को अच्छी बेटी समझती थी, इसलिए फिर कोई सवाल जबान पर तो क्या मन में भी नहीं आने दिया था।

पर शा! तू ने जान-बूझ कर कुसूर किया है—मेरे बाप की फ़ाइल को अपनी मेज की दराज में छिपा दिया। तेरा यह कुसूर किसी की नजर में नहीं था पर तेरी अपनी आत्मा से नहीं छिप सकता था? तेरा अपनाआपा तेरी अपनी आत्मा में कुसूरवार हो गया था।

तू ने मुझे कुछ न बताया। पर उस दिन के बाद तू ने जब भी मुझे चूमा, अपने होंठों में एक नफरत भरकर चूमा। जैसे तू मुझे नहीं एक नफरत को चूम रहा हो।

हमारे पैरों के नीचे कोई जमीन नहीं थी। हम एक नदी में तर रहे थे—लगातार। और इस नदी के दो किनारे—नफ़रत और मुहब्बत के किनारे थे। हम कभी नफ़रत के किनारे से भागकर मुहब्बत के किनारे जा लगते और कभी मुहब्बत के किनारे से भागकर नफरत के किनारे जा लगते

एक दिन मैं ने इस नदी के पानी में गोते-से खाती हुई तुझ से तेरे मन का भयानक भेद पूछ लिया। तू ने वह छिपायी हुई फाइल मेरे सामने रख दी

उस दिन माँ! मैं ने तेरी मुहब्बत की थाह पा ली—यह मुहब्बत गहरी थी। इतनी गहरी कि तू अपनेआप को भी उस में डुबाने के लिए तैयार हो गया था।

उस दिन मैं ने तुझे डूबने से बचाया था। तेरा—डूबते हुए का हाथ पकड़ा था। कहा था, 'तेरी प्यारी जिन्दगी मैं एक नाजी पर नहीं वार सकती।'

और उस दिन वह फाइल तू ने अपने अफ़सर के हवाले कर दी थी

उस दिन हम ने अपनी जिंदगी के आनेवाले दिनों की कल्पना कर के देखा थी—हम सारा एक-दूसरे के गले लगकर सोये हुए और अपनी-अपनी नींद में बड़बड़ाते रहे—तू जरमन हमलावरों के हाथों अपने मरे भाइयों के नाम ले-लेकर रो रहा और मैं अमरीकी कैद में पड़े बाप की पीठ को और जरमन शहरों पर जान वारती अपनी माँ के चेहरे को देख-देख रो रही